कलिकालसर्वज्ञआचार्यदेवश्री हेमचन्द्रसूरिरचितवीतरागस्तोत्राष्टमप्रकाशान्तर्निहितमर्मद्योतक
न्यायविशारद–न्यायाचार्य–महामहोपाध्यायश्रीयशोविजयविरचित
मुनियशोविजयकृतजयलतावृत्ति–रमणीयाव्याख्यालङ्कृत

# स्याद्वादरहस्य

(मध्यम)

(प्रथम खण्ड)

प्रेरक–प्रोत्साहक
वर्धमानतपोनिधि न्यायविशारद सघहितचिन्तक गच्छाधिपति आचार्यदेवेश

## श्रीमद्विजय भुवनभानु सूरीश्वरजी महाराज


**प्रकाशक**
दिव्यदर्शन ट्रस्ट
३६, कलिकुण्ड सोसायटी
धोलका
पिन 387 810

**प्रतिस्थान**
१ प्रकाशक
२ भरतभाई चतुरदास शाह
कालुशी पोल, कालुपुर,
अमदावाद, पिन 380 001

महोपाध्यायजी के उद्गार

आज्ञयाऽऽगमिकार्थाना यौक्तिकानाञ्च युक्तित ।
न स्थाने योजकत्व चेन्न तदा ज्ञानगर्भता ॥ अध्यात्मसार (६/३८)

आगममात्रगम्य पदार्थों की जिनाज्ञा के आलम्बन से, एव युक्तिगम्य
पदार्थों की युक्ति के अवलम्बन मे उचित स्थान में सगति–प्ररूपणा करने की कुशलता नहीं है,
तब ज्ञानगर्भित वैराग्य भी नामुमकिन है ॥



सशोधक

## तार्किकशिरोमणि मुनिराज (वर्तमान मे पन्यास) श्री जयसुन्दरविजयजी महाराज,
## तथा न्यायादिशास्त्रमर्मज्ञ तपोरत मुनिप्रवर श्री पुण्यरत्नविजयजी महाराज


परमपूज्य सिद्धातदिवाकर आचार्य श्रीमद् जयघोषसूरीश्वरजी म सा एव पूज्य पन्यासप्रवर श्री पद्मसेनविजयजी गणिवर की शुभ प्रेरणा से आदिनाथ जैन टेम्पल ट्रस्ट, चीकपेट–बंगलोर जैनसघ की ओर से ज्ञाननिधि से आर्थिक सहायता प्राप्त हुई है– एतदर्थ चिकपेठ–बैंग्लोर जैन सघ एवं उसके ट्रस्टी महोदयों को धन्यवाद है ।

प्रथम आवृत्ति
वि स २०४९

मूल्य रु 150 00





लेसर टाईपसेट :- पार्श्व कोम्प्युटर्स, ३३, जनपथ सोसा , केनाल के पास, ईसनपुर रोड, घोडासर, अहमदाबाद-५० फोन - ३९६२४६

# मङ्गल आशीर्वाद

*महोपकारी महोपाध्याय श्री यशोविजयजी महाराज का यह स्याद्वादरहस्य (मध्यम) नाम का ग्रन्थ जैनशासन के अनेकान्त नाम से विश्वप्रतीत सिद्धान्त के रहस्य को अपनी आगवी शैली से अच्छे रूप में उद्घाटन करता है। किन्तु न्यायभाषा से अपरिचित भव्यों के लिये सुगम्य बनाने के लिये मुनिश्री यशोविजयजी ने संस्कृत में टीका लिखीं। इससे वाचकों को स्याद्वादरहस्य का सुन्दर बोध होगा। एवं संस्कृत भाषा के अनभिज्ञ जिज्ञासुओं को भी इस ग्रन्थ से स्याद्वादरहस्य का सम्यक् प्रकाश हो– इस हेतु से हिन्दी भाषा में भी सुंदर विवरण की रचना की। सरस्वती के प्रियभक्त की यह रोचक टीकाद्वयरचना चिरंजीव हो ऐसी मंगल कामना है।*

*विजय भुवनभानुसूरि*

वैशाख शुक्ल – ६– वि स २०४८, नासिक

---

विनयादिगुणोपेत मुनिराजश्री यशोविजयजी जोग अनुवन्दना

तमारे न्यायनो, आगमनो, प्रकरणनो, व्याकरणनो अभ्यास सारो थयो छे अने तेना फलरूपे तमे अनेकने भणावो छो ए धणा ज आनन्दनो विषय छे. आनी साथे ते पूर्व महापुरुष महोपाध्याय श्री यशोविजयजी म. ना ग्रन्थों ने हालना अने भविष्यना जीवो सारी रीते समजे अने प्रासंगिक विशेष बोध पामे ते हेतुथी पूज्यश्रीना कथनानुसार ग्रन्थलेखन हिन्दी अने संस्कृत भाषामां करवा मांड्युं अने तेने साक्षर मुनिराजश्री जयसुन्दरविजयजी, पुण्यरत्नविजयजी, यशोरत्नविजयजी आदि ए प्रमार्जित पण करी आप्युं. तेथी तेना मुद्रणथी अनेक जिज्ञासु जीवोने सारो लाभ थशे, तमारो प्रयत्न सारो सफल थशे – **विजय जयघोषसूरिजीनी** अनुवन्दना।

फागण वद ७, वि स २०४८ श्रीरामपुर

# 卐 प्रकाशकीय वक्तव्य 卐

पाठक वर्ग समक्ष जयलता (सस्कृत टीका) एव रमणीया (हिन्दी व्याख्या) से सुशोभित स्याद्वादरहस्य (मध्यम) ग्रन्थरत्न का प्रथम खण्ड प्रस्तुत करते हुए हम आज अपूर्व आनन्द की अनुभूति करते हैं ।

अष्टादशदेशाधिपति कुमारपाल महाराज के प्रतिवोधक कलिकालसर्वज्ञ श्रीमद् हेमचन्द्रसूरीश्वरजी महाराज शरदपूर्णिमा के चाँद की भाँति जिनशासनस्वरूप विशाल नभस्तल को, अमूल्य शास्त्रसर्जन एव अनुपम शासनप्रभावना आदि से सुशोभित कर गए । अप्रतिम प्रतिभाशाली श्रीकलिकालसर्वज्ञ के दिव्य मस्तिष्क की सृजनशक्ति का अनूठा आविष्कार है भगवद्गीतास्वरूप वीतरागस्तोत्र । २० प्रकाशों में विभक्त इस शास्त्र के अष्टम प्रकाश में यथावस्थितवस्तु–स्वरूप प्रकाशक के रूप में भगवत की स्तवना की गई हे । महोपाध्याय न्यायविशारद यशोविजयजी महाराज ने वीतरागस्तोत्र के अष्टम प्रकाश में निहित अनेकान्तवादरहस्य के द्योतनार्थ नव्यन्यायप्लावित तीन विवरणग्रन्थ की रचना की, जो साम्प्रतकाल में लघुस्याद्वादरहस्य, मध्यमस्याद्वादरहस्य एव वृहत्स्याद्वादरहस्य के नाम से सुप्रसिद्ध हैं । जैनदर्शन एव भारतीय तर्कशास्त्र के अमूल्य रत्ननिधानतुल्य मध्यमपरिमाणवाले स्याद्वादरहस्यनामक विवरणग्रन्थ के कठिन स्थलों को विशेषरूप से सरल एव सुस्पष्ट करने के लिए विद्वान मुनिराज यशोविजयजी म ने जयलतानामक सस्कृतव्याख्या एव रमणीयानामक हिन्दीविवेचना लिखने का सराहनीय प्रयास किया है । ग्रन्थ के विभिन्न स्थलो में जो पारिभाषिक शव्द प्रयुक्त हुए हैं उनका सस्कृत एव हिन्दीभाषा के माध्यम से, हृदयस्पर्शी ढग से अत्यन्त मनोरम स्पष्टीकरण किया गया है, जिसका पता अभ्यासु पाठकवर्ग को दोनो व्याख्याओं का अवलोकन करने से मिल जायेगा । ११ वीं कारिका के अपूर्ण विवरण का अनुसन्धान कर के ११ वीं कारिका के विवरण को पूर्ण करने का एव उसकी सस्कृत–हिन्दी व्याख्या करने का और वाद में १२ वें श्लोक पर लघुस्याद्वादरहस्य की सस्कृत एव हिन्दी व्याख्या करने का मुनिश्री ने सफल प्रयत्न किया है जिसका ज्ञान वाचकवर्ग को इस ग्रन्थ के प्रकाशित होनेवाले तृतीय भाग को देखने से अनायास हो जायेगा ।

प्रस्तुत प्रथम खण्ड में मूल ग्रन्थ के १ से ४ श्लोक का (मध्यम) स्याद्वादरहस्यनामक विवरण एव उसकी जयलता (सस्कृत टीका) तथा रमणीया (हिन्दी व्याख्या) मुद्रित हैं। ऐसे उपयोगी महत्त्वपूर्ण कठिन दार्शनिक ग्रन्थ की सस्कृत एव हिन्दी भाषा के माध्यम से सुन्दर व्याख्या प्रस्तुत करने के लिए हम मुनिश्री को धन्यवाद देते हैं और आशा रखते हैं कि इस प्रकार के कठिन ग्रन्थो की सस्कृत–हिन्दी व्याख्या करते हुए महोपाध्यायजी महाराज के साहित्य को उपवृहित एव स्पष्ट कर के प्राथमिक अभ्यासुवर्ग के पठनयोग्य वनायें तथा चिरकाल से अध्ययन–अध्यापन क्षेत्र की सीमा से वाहर रह गये उपाध्यायजी महाराज के अन्य अमूल्य ग्रन्थरत्नों को अध्ययन–अध्यापन क्षेत्र में लाने का परम श्रेय और प्रेय प्राप्त करें ।

प्रस्तुत महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ की दोनों व्याख्याओं में त्रुटि रहने न पाये इसलिये न्यायादिशास्त्रमर्मज्ञ विद्वान मुनिराज (वर्तमान में पन्यासप्रवर) श्री जयसुन्दरविजयजी म सा एव तर्कादिपरिकर्मितमति तपस्वी मुनिराज श्री पुण्यरत्नविजयजी म सा ने सशोधन के लिये पर्याप्त परिश्रम किया है । मुद्रण आदि कार्य में कोई क्षति न रह जाय एतदर्थ व्याख्याकार मुनिश्री ने भी प्रूफरिडिग आदि में काफी उद्यम किया है । फिर भी मुद्रणादि में छद्मस्थतामूलक कोई त्रुटि दृष्टिगोचर हो तव उसका परिमार्जन करने के लिये अध्येतावर्ग से हमारी प्रार्थना है ।

ग्रन्थ के कपोज–मुद्रण आदि को सर्वांग सुन्दर वनाने के लिए पार्श्व कोम्प्युटर्सवाले अजयभाई तथा विमलभाई ने निष्ठा से परिश्रम किया है एतदर्थ वे भी अवश्य हमारे धन्यवाद के पात्र हैं ।

प्रान्ते, अधिकारी जिज्ञासु मुमुक्षु पाठकवृन्द इस ग्रन्थरत्न का सम्यग् अध्ययन कर के पारमार्थिक विश्वकल्याणकर तत्त्वों के मनन से मुक्तिमार्ग की ओर प्रगति करे यही एक मङ्गल कामना ।

लि दिव्यदर्शन ट्रस्ट के ट्रस्टी
कुमारपाल वि शाह एव भरतभाई चतुरदास शाह आदि ।

# प्राक्कथन

करुणासागर सदेव स्मरणीय पर्युपास्य गुरुजनों की निर्व्याज करुणा एव आत्महितकर अनुशासन के फलस्वरूप जयलता एव रमणीया नामक व्याख्या से अलकृत (मध्यम) स्याद्वादरहस्य प्रकरणरत्न विद्वानों के पुनित पाणिपद्म को सुशोभित कर रहा है– यह अत्यन्त हर्ष का विषय है ।

महामहोपाध्याय न्यायाचार्य न्यायविशारद श्रीयशोविजय गणिवर से विरचित (मध्यम) स्याद्वादरहस्य की जटिल–गूढ–कर्कश नव्यन्यायशैली से अध्येतागण विमनस्क हो कर घबराते हैं किन्तु घबरा कर उसके अध्ययन से वे विरत भी नहीं हो सकते, क्योंकि यह प्रकरणरत्न दर्शनशास्त्रों के मदिर का मङ्गल प्रवेशद्वार हे, जो एकान्तवादनिरसन एव अनेकान्तवादसमर्थन की बुनियाद पर खडा है । स्याद्वादकल्पलता, न्यायखण्डखाद्य, अप्टसहस्रीतात्पर्यविवरण, नयोपदेश आदि जटिल जैनदार्शनिक ग्रन्थों के पदार्थ–वाक्यार्थ–महावाक्यार्थ–ऐदम्पर्यार्थ को समझाने में यह अनुपम ग्रन्थरत्न अत्यत्त उपकारक हे । स्वय महोपाध्यायजी ने भी स्याद्वादकल्पलता, न्यायालोक, ज्ञानार्णव, अष्टसहस्रीतात्पर्यविवरण आदि स्वनिर्मित ग्रन्थों में प्रस्तुत ग्रन्थ का अतिदेश किया है। अतएव इस प्रवेशद्वार पर स्वशिरोनमन करना सभी विद्वज्जनों के लिये अपरिहार्य हे । इस ग्रन्थ के ज्ञान के विना अन्य दार्शनिक ग्रन्थों का ज्ञान अपूर्ण ही समझा जाता है । मुक्तावली, व्याप्तिपञ्चक आदि नव्यन्याय के ग्रन्थों का अभ्यास करने के वाद, जब जेन साधु–साध्वीजी भगवत प्रस्तुत ग्रन्थ को अपने अध्ययनक्षेत्र में लाने का प्रयत्न करते हैं तब षड्दर्शन के अनेकविध विषयों के आरोह–अवरोह से व्याप्त प्रस्तुत ग्रन्थ के पठन पाठन में कुछ हिचकिचाहट का अनुभव करते हें, क्योंकि इस प्रकरणरत्न की प्राय प्रत्येक पक्ति जटिल नव्यन्यायपरिभाषा की कठिनता से भरी हुई हे ।

इस विकट परिस्थिति को ध्यान रख कर पूज्यपाद विद्यागुरुदेवश्री जयसुन्दरविजयजी महाराज ने मद्रास नगर में अत्यन्त कृपावन्त हो कर स्नेहपरिप्लुत अतर के आशीर्वाद के साथ मुझे सूचन किया कि– 'जेन नव्यन्यायशास्त्रों के अध्ययन क्षेत्र में उपस्थित इस समस्या का शीघ्रातिशीघ्र समाधान मार्ग यही हो सकता है कि (मध्यम) स्याद्वादरहस्य पर ऐसी व्याख्या सस्कृत एव हिन्दी भाषा में लिखी जाय जो सुविस्तृत हो और उपाध्यायजी महाराज के पदार्थ–तात्पर्यार्थ को अभ्यासुओं की बुद्धि में अच्छी तरह जमा सके । अभ्यासुवर्ग की कठिनाईयों को हटाने के लिए स्पष्ट–सरल–सुवोध विवेचना–व्याख्या की वहुत आवश्यकता है । मुझे विश्वास हे–तुम इस कार्य को पार पाड सकोगे' ।

दीर्घदृष्टा पूज्यपाद विद्यागुरुदेव की उपर्युक्त अनुल्लङ्घनीय एव कल्याणकारी आज्ञा पाकर, परमोपकारी प्रगुरुवर्य आचार्यदेवेश श्रीमद्विजय भुवनभानुसूरीश्वरजी महाराज तथा परमोपकारी वात्सल्यमूर्ति सिद्धान्तदिवाकर आचार्यदेव श्रीजयघोषसूरिजी महाराज आदि का शुभाशिष लेकर, पुनानगरस्थित मेरे उपकारी गुरुदेवश्री विश्वकल्याणविजयजी महाराज का पावन आशीर्वाद मँगवा कर, 'श्रीनयविजयविवुधपदसेवकाय नम ' इस मङ्गल मन्त्र का अवलम्वन कर के मेंने (मध्यम) स्याद्वादरहस्य पर सस्कृत–हिन्दी भाषा के माध्यम से लिखने का श्रीगणेश किया । आराध्यपादआचार्य भगवत सिद्धान्तदिवाकर श्रीमद् जयघोषसूरिजी महाराज एव नि स्वार्थहितकारी विद्या–गुरुदेव श्री जयसुन्दरविजयजी महाराज के अनगिनत अमूल्य उपकारों की शृङ्खला को ध्यान में रख कर उनके नाम से गर्भित 'जयलता' ऐसा सस्कृतटीका का नामकरण मेंने पसद किया है । मेरे सयम जीवन की हार्दिक अनुमोदना करनेवाले एव सदा पवित्रता को आत्मसात् करने की प्रेरणा देनेवाले उपकारी ससारी धर्मपिता रमणीकलालभाई के नाम से ग्रथित 'रमणीया' ऐसा हिन्दीटीका का नामकरण में ने निश्चित किया है । विद्यागुरुदेव पूज्यपाद मुनिप्रवर श्री जयसुन्दरविजयजी महाराज ने न केवल प्रस्तुत ग्रन्थ के कठिन स्थलो को समझाने में सहायता की है मगर प्रथम खण्ड अन्तर्गत दोनों व्याख्याओं का सशोधन कर के मेरे उत्साह को वढाने में भी तत्परता दिखाई हे । मरु–भूमिस्थित बहुमुखप्रतिभासम्पन्न अध्यात्मनिष्ठ तपोरत विद्वान्मुनिप्रवरश्री पुण्यरत्नविजयजी महाराज ने भी भाषारहस्य की दोनों व्याख्याओं की भाँति प्रस्तुत ग्रन्थ की दोनों व्याख्याओं का भी नि स्वार्थभाव से सशोधन कर के मेरे सर्जनकार्य के उल्लास में ज्वार लाने का अनुपम उपकार किया है, एतदर्थ मैं उनका भी ऋणी हूँ । विद्वद्वर्य मुनिराजश्री यशोरत्नविजयजी म सा आदि ने भी प्रस्तुत व्याख्याओं के अनेक स्थलों का सशोधन किया है, तदर्थ में उनका भी आभारी हूँ ।

यदि गुरुजनों एव उपर्युक्त वडील महात्माओं की कृपा एव सहायता न मिलती तो साधिक २१००० श्लोकप्रमाण जयलताटीका का सर्जन मेरे लिये नामुमकिन बन जाता । निर्व्याजस्नेह एव अहेतुकी कृपा से मुझे परिपुष्ट करनेवाले गुरुजनों एव वडीलमुनिवर्ग ने अपने आशीर्वाद की नौका मैं वेठा कर सर्जनसमदर से पार उतरने में मुझे जो सौजन्य, मार्गदर्शन, प्रेरणा आदि का दुर्लभ दर्शन कराया है, उसे मैं कैसे विसर सकता हूँ ?

प्रस्तुत प्रथम खण्ड के मूल ग्रन्थ के कर्ता श्रीकलिकालसर्वज्ञ तथा विवरणग्रन्थ के रचयिता महोपाध्यायजी महाराज तथा प्रस्तुत (मध्यम) स्याद्वादरहस्यनामक विवरणग्रन्थ आदि विषय में प्रकाश डालनेवाली पूज्यपाद विद्यागुरुवर श्रीजयसुन्दरविजयजी म सा से रचित प्रस्तावना, जो भारतीयप्राच्यतत्त्वप्रकाशनसमिति (पिडवाडा) प्रकाशित स्याद्वादरहस्य (त्रिक) में मुद्रित थी, ही उनकी समतिपूर्वक वहाँ से यहाँ यथावत् दी गई है । अत उन विषयों में कुछ कहना कृतकरण–कथितकथन आदि न्याय से निष्प्रयोजन है । मेरा जो विशेष कथन है वह द्वितीय खण्ड एव तृतीय खण्ड की प्रस्तावना में आलेखित करने की मेरी धारणा है । कल्याणमस्तु ।

लि *मुनि यशोविजय*

महासुद–१५ वि स २०४८ सोलापुर

# प्रस्तावना

[पूर्वप्रकाशित स्याद्वादरहस्य मे उद्धृत]

आनन्द की बात है-पूनर्नाम श्रीचतुर्विधसंघ का करकमल आज 'स्याद्वादरहस्य' नामक सुंदर जैनन्याय के ग्रन्थ से सुशोभित हो रहा है ।

'स्याद्वादरहस्य' के प्रद्योतक हैं १८ वीं शताब्दी के ज्योतिर्धर श्रीमद् यशोविजय उपाध्याय । उपाध्यायजीने कलिकालसर्वज्ञ श्री हेमचन्द्रसूरि विरचित 'वीतरागस्तोत्र' के अष्टम प्रकाश पर प्रथम एक संक्षिप्त विवरण लिखा । उसके बाद उसी को फिर से पल्लवित किया और अन्त में अनेक वादस्थलो का संग्रह करने के लिये पुनः तृतीय विवरण करना शुरू किया ।

प्रथम संक्षिप्त विवरण १२ श्लोक पर होने से संपूर्ण है । द्वितीय विवरण जिसका ग्रन्थ परिमाण प्रथम से अधिक है केवल ११ वा श्लोक के विवेचन के बाद १२ वे श्लोक का विवेचन के पहले अपूर्ण रह गया है । तृतीय विवरण ३ श्लोक के विवेचन के बाद अपूर्ण रह गया है फिर भी इन श्लोको का विवेचन द्वितीयविवरणगत ३ श्लोक के विवेचनग्रन्थपरिमाण से अधिक है, इसलिये तृतीय विवरण को यहाँ 'बृहत', द्वितीय को 'मध्यम' और प्रथम को 'लघु' ऐसी संज्ञाएँ दी गई है ॥

## १-प्रतिपरिचयादि

लघु 'स्याद्वादरहस्य' का उपाध्यायजी के स्वहस्ताक्षर वाला आदर्श आज अहमदाबाद देवशापाडा के उपाश्रय के भंडार में उपलब्ध हो रहा है । क्रमांकपत्र में उसका क्रमांक ह ८९६२ । इसका लेखन वि० सं० १७०१ में आन्तरोली गाँव में किया है । इसमें १३ पत्र है, प्रत्येक में २० से कम पंक्ति नहीं है केवल तेरहवें से द्वितीय पृष्ठ पर १६ पंक्ति के बाद ग्रन्थ समाप्ति है । अनेक पत्रो में हाँसीए में पाठ का प्रक्षेपण किया है । छट्ठे पत्र का द्वितीय पृष्ठ और सातवाँ का अग्र पृष्ठ चारो ओर से भर दिया है, जिससे कौनसा पाठ कहाँ बढाना ? यह शोधना विषय का ज्ञान के बिना अति दुरूह बन गया है । उपाध्यायजी की स्वहस्तलिखितग्रन्थप्रति से जिन ग्रन्थो का पूर्वप्रकाशन हुआ है उसमे कुछ ग्रन्थ ऐसे है जिसमे हाँसीआ में लिखा हुआ पाठक का उचित स्थान में निवेश न किया गया है जिससे अर्थ का अनर्थ हो गया है, उदाहरण के लिये नयरहस्य आदि ग्रन्थ देखिए । हमने हमारी मति के अनुसार विषय को समझकर उन प्रक्षेपो का उचित स्थान मे निवेश कर के सम्पादन किया है फिर भी कहीं त्रुटि दीख पडे तो उसके समार्जन के लिये उपाध्यायजी के मूलादर्श को अवश्य देखने के लिये हमारी साग्रह विज्ञप्ति है । इसकी अन्य नकल आज कहीं भी उपलब्ध नहीं हो रही है ।

मध्यम 'स्याद्वादरहस्य' का आदर्श भी उपाध्यायजी के स्वहस्ताक्षर वाला विमलगच्छीय महेन्द्रविमल के ज्ञानभंडार से उपलब्ध हो रहा है । यह ज्ञानभंडार पहले देवशा के पाडा में ही था किन्तु अभी ला० द० विद्यामंदिर (अहमदाबाद) मे रखा गया है ।

इस आदर्श में ४९ पत्र है । इसमें पंक्तियो का प्रमाण सर्वत्र समान नहीं है, किसी मे १३ से कम नहीं है और २० से अधिक प्रायः नहीं है । पत्र ४९ के द्वितीय पृष्ठ में चतुर्थ पंक्ति अपूर्ण रह गई है- उपाध्यायजी के स्वहस्तलिखित आदर्श होने से यह ज्ञान होता है कि यह मध्यम स्या० र० अपूर्ण ही रह गया है । संभव है कि इतना लिखने के बाद यह आदर्श कहाँ गुम हो गया हो जिससे ग्रन्थ भी अपूर्ण हो रह गया हो और इसीलिये उन्हो ने तृतीय बृहत्परिमाण वाले 'स्या० र०' रचना का प्रारम्भ किया हो । इसकी भी अन्य नकल अप्राप्य है ।

तृतीय बृहत्परिमाण स्या० र० का मूल आदर्श 'संवेगी जैन उपाश्रय (अहमदाबाद)' के ज्ञानभंडार में उपलब्ध हो रहा है । यह आदर्श उपाध्यायजी के स्वहस्तलिखित न होने पर भी पृष्ठ ११/२ में स्वहस्ताक्षरो मे प्रक्षेप होने से उनके ही काल में लिखी गई होगी यह सिद्ध है । प्रति का लेखन शुद्ध और सुवाच्य है इसमें २४ पत्र है । प्रत्येक मे प्रायः २८ पंक्ति है । केवल पत्र २४ का अग्रपृष्ठ पाँचवी पंक्ति से अपूर्ण रह गया है- यह अपना दुर्भाग्य है । अन्य कोई नकल इस प्रति की प्राप्ति नहीं है ।

'स्याद्वादरहस्य' एक विवेचनात्मक ग्रन्थ है जिसमें वीतरागस्तोत्र के अष्टम प्रकाश का मूल रूप से ग्रहण किया गया है । इस लिये वीतरागस्तोत्र और उसके प्रणेता पू० आचार्यदेव श्रीमद् हेमचन्द्रसूरि का संक्षेप में यहाँ परिचय करना उचित है ।

## २-पू. आ. श्रीमद् हेमचन्द्रसूरि और वीतरागस्तोत्र

जिनशासन में अनेक विद्वान और प्रभावक आचार्य हो गए जिसमे पू. आचार्य श्री हेमचन्द्रसूरि का अति-उन्नत स्थान है । वि. सं. ११४५ मे जन्म और मात्र ८ वर्ष की उम्र मे उनकी जैन दीक्षा हुई । आचार्य श्री देवचन्द्रसूरि उनके गुरु थे जिन्होंने भावि के रहस्य को जानकर छोटी उम्र मे इस बालक को दीक्षित बना कर सुशिक्षित भी बनाया । धैर्य-गाम्भीर्यादि गुणसम्पन्नता

के कारण वि स ११६६ मे जिनशासन के जिम्मेदारी पूर्ण श्री आचार्यपद से विभूषित किये गये। तव से वे आचार्य श्री हेमचन्द्रसूरि के नाम से प्रसिद्ध हुए। इन आचार्य ने गुर्जरनरेश सिद्धराज जयसिह को प्रतिवोध करके जिनशासन की शोभा मे अभिवृद्धि करवाई। व्याकरण-काव्य-छद-अलकार न्याय-चरित्र आदि साहित्य का कोइ विषय उनकी लेखिनी से अछूत न रहा। साडे तीन करोड श्लोक रचना करने वाले श्री हेमचन्द्रसूरि ने सिद्धराज के वाद गुर्जरदेश के अधिपति कुमारपाल को भी जैन धर्म का उपदेश देकर परम श्रमणोपासक वनाया। कुमारपाल भूपाल की प्रार्थना से उन्होने अपने वीतरागदेव की मधुर स्तुति रूप मे वीतरागस्तोत्र की रचना की, जिसमे २० प्रकाश हे और प्रत्येक मे ८ से कम श्लोक नही है। आचार्य श्री हेमचन्द्रसूरि ने दो राजवी को प्रतिवोध कर के सारे गुजरात मे अहिसा धर्म की वहुमूल्य प्रतिष्ठा की। भारत देश मे आज सव से अधिक अहिसक शान्ति प्रिय प्रजा का निवास कही भी हो तो वह गुजरात मे, जिसके लिये श्री हेमचन्द्रसूरि का सारे गुजरात का समाज अवश्य ऋणी है। ऐसे महान् प्रभावक आचार्य वि स १२२९ मे स्वर्ग पधारे। सिद्धहेमशब्दानुशासन आदि अनेक ग्रन्थरत्न आज इन महापुरुष की उच्चतम प्रतिभा मे साक्षी दे रहे है।

## ३-स्याद्वादरहस्य के कर्त्ता उपाध्याय यशोविजयः-

विक्रम की १७ वी शताब्दी मे गुजरात मे पाटण (सिद्धपुर) के नजदीक मे एक छोटा सा देहात कनोडु श्री यशोविजय के जन्म से धन्य वन गया। श्री यशोविजय महाराज का जन्म दिन निश्चितरूप से वताने के लिये कोई आधार न होने पर भी इतना जरूर कह सकते हैं कि उनका जन्म वि स १६७५ से १६८० के बीच मे हुआ होगा। क्योकि वि स १६८८ मे उनकी दीक्षा निश्चित है और ८ वर्ष से कम उम्र वाले को जैनशासन मे उत्सर्ग मार्ग मे दीक्षा दी नही जाती, तथा उन्होंने बाल्यवय मे ही दीक्षा ली है। इस से दीक्षा के समय ८ से १३ वर्ष की उम्र हो तो वह अनुमान ठीक हो सकता हे। उनके पिता का नाम नारायण था और माता का सोभागदे। अपना नाम था जसवन्त।

वाल्यवय मे जसवन्त की तीक्ष्ण वुद्धि और दयालुता-उदारता आदि को देख कर लोगो को यह विश्वास पैदा हुआ था कि जरूर एक दिन यह वालक वडा पडित और महात्मा बनेगा। वह दिन भी दूर न था कि जसवन्त को सद्‌गुरुदेव पू नयविजय महाराज का परिचय हुआ। उनकी सोम्य मुखाकृति और नि स्पृहतापूर्ण मुनिचर्या से जसवन्त प्रभावित हुआ। श्री नयविजय महाराज ने भी जौहरी की तरह इस वाल रत्न की परीक्षा कर ली और वह दिन आ गया जव कि माता और पिता ने हर्षाश्रुपूर्ण आशिष से जसवन्त को दीक्षा के लिए शरणाइयो का मगल ध्वनि वजाना शुरू कर दिया। वि स १६८८ मे वालक जसवन्त ने अणहिलपुर पाटण मे अपने जीवन को पाँच महाव्रतो के अगीकारपूर्वक सयमित वना दिया। आजीवन सद्‌गुरु के चरणोपासक वन गये। केवल स्वय नही किन्तु अपने लघु वन्धु पद्मसिह भी साथ ही दीक्षा लेकर अपने वडे भाइ का पदानुसारी वना। दीक्षा के समय नामपरिवर्तन से जसवन्त जशविजय वना और पद्मसिह पद्मविजय।

तीक्ष्ण वुद्धिवाले श्री जसविजय महाराज ने वाल्यवय मे ही अर्थगम्भीर जैनशास्त्रो के अध्ययन मे अपने को तल्लीन वना दिया। किन्तु जैन शास्त्रो मे पूर्वपक्ष के रूप मे आनेवाले जैनेतरदर्शनो के सिद्धातो का अभ्यास जव तक अच्छी तरह न किया हो तव तक जैनदर्शनशास्त्रो का रहस्य हस्तगत होना कठीन है। पूज्य गुरुदेव श्री नयविजय महाराज भी समझते है कि यदि जसविजय को जैनेतरदर्शनो का अच्छा अध्ययन कराया जाय तो जैनदर्शन के सिद्धातो का सम्यक् ज्ञान भी होगा। दूसरी ओर जसविजय की प्रतिभा से चमत्कृत होकर अहमदावाद मे एक धनजीसूरा नामक श्रेष्ठी ने गुरुदेव श्री नयविजय महाराज को आग्रहपूर्ण विज्ञप्ति की कि 'आप जसविजय को काशी मे ले जाइए और सभी दर्शनो का अध्ययन करने मे पढाने वाले भट्टारक आचार्य को जो दक्षिणा देनी होगी वह सव मे समर्पित करुगा।'

श्री नयविजय महाराज ने भी निश्चय कर लिया और गुजरात मे से उग्र विहार कर के गुरु-शिष्य के युगल ने काशी को पावन किया। वहाँ सातसो विद्यार्थीओ को पढानेवाले भट्टारक के पास जसविजय भी पढने लगे और भट्टारकजी भी उनकी प्रतिभा देखकर दाँतो तले अँगुली दवाने लगे। विद्यार्थीओ मे सव से आगे थे जसविजय। असीम गुरुकृपा का वह फल था। मात्र तीन वर्ष मे तो जसविजय महाराज ने न्याय-वेशेषिक-मीमासक आदि दर्शनो के कठिन ग्रन्थो का तलस्पर्शी अध्ययन कर लिया।

जयविजय महाराज अध्ययन मे मग्न थे उस समय काशी मे एक महावादी सन्यासी ने वाद के लिये काशी के पण्टितो को आह्वान दिया। वाद मे वडे वडे पण्डित हार गये। तव भट्टारक की नजर जसविजय पर स्थिर हुई। जसविजय महाराज ने वादसभा मे अनेक पण्डितो की उपस्थिति मे गुरुकृपा के अनन्य प्रभाव से स्याद्वाद की अकाट्य युक्ति द्वारा उग सन्यासी को वाद मे पराजित कर दिया। स्याद्वाद दर्शन की जयपताका को काशी के गगनागण मे लहराना आसान तो नही था, सभी पण्टित आश्चर्यमग्न बन गये और वहुत सम्मानपूर्वक जसविजय महाराज को न्यायविशारद की उपाधि से विभूषित वना दिये।

तदनन्तर श्रीमद् नयविजय महाराज और न्यायविशारदजी विहार करके आग्रा मे आये । वहाँ भी एक विद्वान भट्टारक के पास चार वर्ष तक श्री जसविजय महाराज ने जैनेतरदर्शनो का ही अभ्यास किया । इस समय मे श्री जसविजय महाराज ने अनेक नवीन ग्रन्थो की रचना की होगी जिसको देखकर भट्टारक श्री ने जसविजय को न्यायाचार्य पद भी समर्पित किया । जैनेतर दार्शनिको मे उदयनाचार्य के बाद यह गौरवपूर्ण पद किसी दूसरे को दिया गया हो ऐसा सुना नही है । उपाध्यायजी इन दोनो पदवी का स्वय उल्लेख इस तरह करते है-

"पूर्वं न्यायविशारदत्वविरुदं काश्या प्रदत्तं बुधैः,
न्यायाचार्यपदं ततः कृतशतग्रन्थस्य यस्यार्पितम् ॥"

अर्थ-जिसको (जसविजयजी को) पहले काशी मे पण्डितो ने 'न्यायविशारद' विरुद दिया और बाद मे १०० ग्रन्थो की रचना करने वाले को न्यायाचार्य पद भी दिया गया ।

२-तथा "न्यायाचार्य विरुद तो भट्टाचार्यइं न्यायग्रन्थरचना करी देखी प्रसन्न हुइ दिऊँ छइ । न्यायग्रन्थ २लक्ष कीधो छई । तो बोद्धादिकरी एकान्त युक्ति खडी स्याद्वादपद्धति मार्डीनइ ।"

-श्री यशोविजय के स्तम्भतीर्थ से जेसलमेर वास्तव्य साहहरराज पर लिखित पत्र मे से ।

इस उद्धरण से पता चलता है कि श्री जसविजय महाराज ने अपने पठनकाल मे ही बृहत्काय ग्रन्थ की रचना की होगी । लघु स्याद्वादरहस्य मे न्यायवादार्थ, अध्यात्मतपरीक्षा आदि अनेक स्वोपज्ञ ग्रन्थो का उल्लेख मिलता है । 'लघु स्या र' का रचना काल सवत् १७०१ होने से दीक्षा के बाद केवल १२-१३ वर्ष के अन्तर मे ही श्री उपाध्यायजी महाराज ने अनेक ग्रन्थो की रचना की होगी जिनमे अध्यात्ममतपरीक्षा आदि ग्रन्थ तो उपलब्ध है किन्तु दो लक्ष श्लोकपरिमाण वाला ग्रन्थ जो हमारे ख्याल से न्यायवादार्थ ही होना चाहिए अभी अनुपलब्ध ह- यह एक दुर्भाग्य की बात है ।

आग्रा मे अभ्यास पूर्ण करने पर गुरु शिष्य का युगल जब अहमदाबाद आया तब भारी धामधूम से उनका नगर प्रवेश कराया गया ओर श्री यशोविजय महाराज की १८ अवधान की कला देखकर वहाँ का सुबा महोबतखान प्रसन्न हुआ । श्री यशोविजय महाराज का पूरा जीवन प्राचीन-नवीनन्यायशैली के मिश्रण वाले सेद्धान्तिक आर न्याय ग्रन्थो की रचना मे ही समाप्त हुआ ।

सवत् १७१८ मे श्री विजयप्रभसूरि ने उनको उपाध्याय पद से अलकृत किया और तब से श्री यशोविजय महाराज 'उपाध्यायजी' के दुलारे नाम से ही बहुधा प्रसिद्ध बने । वि स १७४३ मे बडौदा के पास दर्भावती (डभोई) नगर मे चातुर्मास किया था । उसके बाद स १७४४ मे उसी नगर मे समाधिपूर्ण स्वर्गवासी बने । जिस स्थान पर श्री उपाध्यायजी का अग्निसस्कार किया गया था उसी स्थान पर एक स्तूप बनाकर गाँव के सघ ने वहाँ उपाध्यायजी के पदयुगल की स्थापना की । आज भी यह स्तूप डभोई मे श्री यशोविजय महाराज की विद्वत्ता का यशोगान कर रहा हे ।

५५ वर्ष के दीक्षा पर्याय मे श्री उपाध्यायजी महाराज ने लाखो श्लोक प्रमाण ग्रन्थ रचना के द्वारा श्री जेन शासन की अपूर्व सेवा की । जेन सघ श्री यशोविजय महाराज के वचनो मे प्रामाणिकता का सपूर्ण विश्वास रखता हे । इतना ही नही जैनेतर पडित भी श्री उपाध्यायजी के ग्रन्थो को पढ कर चकित हो जाते ह और उनकी प्रतिभा के आगे मस्तक झुका देते है ।

जिन ग्रन्थो की श्री यशोविजय महाराज ने रचना की उनमे रहस्यपद से अङ्कित १०८ ग्रन्थ उपाध्यायजी ने बनाया हो ऐसा अनुमान करने के लिये एक महत्त्व का उल्लेख उनके 'भाषारहस्य' नामक ग्रन्थ मे देखने मे आता है वह इस प्रकार है -"रहस्यपदाङ्कितत्तया[1] चिकीर्पिताऽष्टोत्तरशतग्रन्थान्तर्गत प्रमारहस्य-नयरहस्य-स्याद्वादरहस्यादिसजातीय प्रकरणमिदमारभ्यते" । इस प्रकरण मे आगे जाकर 'वादरहस्य' ग्रन्थ का उल्लेख मिलता हे वह इस प्रकार है 'तत्त्वमत्रत्य मत्कृतवादरहस्यादवसेयम्' (भा र पृष्ठ १५/२)' । उपदेशरहस्य नामक एक ग्रन्थ भी उपलब्ध है । रहस्यपदाङ्कित सभी ग्रथ तो आज उपलब्ध नही ह किन्तु उन सभी मे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ 'स्याद्वादरहस्य' उपलब्ध होकर प्रकाशित हो रहा हे यह आनन्द की बात हे । इस ग्रन्थ का खुद उपध्यायजी ने अनेक ग्रन्थो मे अतिदेश किया हे जिनमे से कुछ इस प्रकार है ।

१ अधिक मत्कृत-न्यायालोक-स्याद्वादरहस्ययोरवसेयम् । शास्त्रवार्त्तासमुच्चय-स्त०१ श्लो० ४२ की टीका स्याद्वादकल्पलता
२ 'विस्तरस्तु स्याद्वादरहस्ये' शा० वा० स्त० ६ श्लो० ३७ टीका
३ 'अधिक स्याद्वादरहस्ये' ज्ञानार्णव पृष्ठ ३४/२ और ३६/१
४ 'अधिक स्याद्वादरहस्यादवसेयम्' न्यायालोक
५ 'धर्मधर्मिणोर्भेदाभेदस्य सप्रपञ्च स्याद्वादरहस्ये व्यवस्थापितत्वात्' ज्ञानार्णव पृष्ठ ३९/१

---

[1] मुनि यशोविजय सपादित सटीक-सविवेचन भाषारहस्य पुस्तक पृष्ठ- १३१, २१६

इस तरह भाषारहस्य, शास्त्रवार्त्ता की टीका स्याद्वादकल्पलता, ज्ञानार्णव-न्यायालोक आदि अनेक ग्रन्थो मे उस उम विषय के विस्तार की जिज्ञासा के लिये श्री उपाध्यायजी स्याद्वादरहस्य की ओर अगुलीनिर्देश करते है। इस ग्रन्थ मे श्री उपाध्यायजी ने स्याद्वाद के सर्वाङ्गीण स्वरूप वताने के लिये एक सफल और गौरवपूर्ण प्रयास किया है। उसको समझने के लिये आवश्यक है कि हम प्रथम उसकी भूमिका को समझ ले।

## ४-'स्याद्वादरहस्य' की पार्श्वभूमि

भगवान ऋषभदेव से लगाकर भगवान महावीरस्वामी पर्यन्त ऐसा काल बीत गया जिसमे समय समय पर शाश्वत सुख और अध्यात्म का महान सदेश सुनाने वाले २४ तीर्थकर सर्वज्ञ भगवन्त थे। किन्तु अध्यात्म साधना की मूल बुनियाद आत्मा-पुण्य-पाप-परलोक इत्यादि ऐसे अतीन्द्रिय पदार्थ है जिनके प्रत्यक्ष इन्द्रियगोचर न होने से हेतु-तर्क और दृष्टान्तो की सहाय से लोगो के हृदय मे इनके प्रति श्रद्धा जमाई जाती थी। भगवान महावीर के समय मे अन्य भी अनेक जैनेतर दर्शन विद्यमान थे जिसमे आत्मा आदि की वाते की जाती थी तथा उनकी सिद्धि के लिये और दूसरे के मतो के खडनार्थ हेतु-तर्क का सहारा लिया जाता था किन्तु हेतु और तर्क से जनहृदय मे उन सिद्धान्तो के प्रति श्रद्धा जमाने के लिये प्रयास किया गया हो ऐसा कम देखने मे आ रहा था।

भगवान महावीर के बाद जैनशासन की धुरा को वहन करनेवाले अनेक प्रभावक आचार्य हुए जिन्होने हेतुवाद के आधार पर अहिसादि निर्दोष सिद्धान्तो को जनसमाज मे प्रतिष्ठित करने के लिये पर्याप्त श्रम लिया था। वैदिक दर्शनो मे न्यायदर्शन के प्रस्थापक न्यायसूत्रप्रणेता गौतम ऋषि भी ऐसे हुए जिन्होंने हेतुवाद के बल से आत्मा आदि अतीन्द्रिय पदार्थो के बारे मे अपनी वैदिक मान्यताओ को जनहृदय मे प्रतिष्ठित करना शुरु किया। साथ साथ अन्य वेदिक दर्शनो मे भी हेतुवाद का आश्रय लेकर अपनी मान्यताओ का प्रतिपादन करनेवाले तरह तरह के ग्रन्थो की रचना शुरु हो गई।

अनेक ग्राम नगर मे विचरने वाले जैनाचार्यो से यह हकीकत गुप्त नही थी कि यदि इन दर्शनो की वाग्जालो मे जनसमाज फँस जायगा तो अहिसा-सत्य के सुनहरे सिद्धान्तो के नाम पर लोग हिसापूर्ण यज्ञ यागो मे निर्दोष पशुओ की बलि करने से अछुत न रहेगा और धर्म के नाम अधर्म के प्रचार मे कुछ कमी न रहेगी। इसलिये परम्परया मनुष्यो की कुवासनाओ को पुष्ट करने वाले ऐसे सिद्धान्तो के प्रचार की भयकरता को समझने वाले जेनाचार्यों ने उनके प्रतिविधान के लिये स्वदर्शन के अभ्यास के साथ परदर्शन के ग्रन्थो को भी जैन श्रमणवर्ग के अभ्यास मे स्थान दिया। यद्यपि दृष्टिवाद (१२ वाँ अगशास्त्र) मे मिथ्यादर्शनवादीओ के मतो का उत्थापन विस्तारपूर्वक किया था फिर भी दृष्टिवाद महाकाय शास्त्र होने के कारण तथा मुनिवर्ग मे स्मृतिहास के कारण उसका अधिकाश विच्छेद हो गया था। इसलिये परदर्शनो के अभ्यास के लिये उनके ग्रन्थो के अभ्यास के सिवा और कोई मार्ग रहा न था। इस तरह के अभ्यास का यह नतीजा था कि जैन परम्परा मे अनेक ऐसे विद्वान हुए जिनके रचे गये ग्रन्थो मे हेतुवाद के बल पर अकाट्य तर्क और हृदयङ्गम दृष्टान्तो की सहाय से जेनेतर दार्शनिको की मान्यताओ की अपूर्णता या असत्यता दर्शाई गई। साथ साथ अध्यात्म से अपने उत्कर्ष की साधना के लिये केसे पूर्ण ओर सत्य सिद्धान्तो का आश्रय लेना चाहिये यह भी सयुक्तिक बताया गया।

आजकल के आधुनिक विद्वान् यह शोर मचा रहे है कि— "प्राचीन काल मे परदर्शनो की मान्यताओ को धिक्कार या हीनता की दृष्टि से देखे जाने के कारण दार्शनिक लोगो ने अपने ग्रन्थो मे इतर दर्शनो की मान्यताओ का खडन मडन करने मे व्यर्थ ही समय बीता दिया"- यह केवल अपनी मतिमन्दता के प्रदर्शन के सिवा और कुछ नही है। चूँकि कदाचित् जैनेतर दार्शनिको के विषय मे यह कथन सत्य भास रहा हो तो भी जैन दार्शनिको के लिये तो नितान्त असत्य कहा जा सकता है। जैनेतर दार्शनिको के जैन धर्म को नास्तिक भी बता दिया है किन्तु जेन दार्शनिको ने कभी भी अन्य दार्शनिको को नास्तिक नही बताया यदि चार्वाक दर्शन को छोड दिया जाय। हमारे ख्याल से तो जैनेतर दार्शनिको ने भी अपने ग्रन्थो मे अन्य दार्शनिको के मन्तव्यो की समीक्षा की हे यह इसलिये कि अपने दर्शन के अनुयायी लोग, जो कि स्वपरउभय दर्शन के मन्तव्यो की परीक्षा करने मे असमर्थ हैं, वे अपने दर्शन के सिद्धान्तो का खण्डन सुन कर स्वदर्शन से भ्रष्ट हो जाय ओर परदर्शन के सिद्धान्तो ओर आचारो को अगीकार करने की क्षमता न रखे तो आखिर उभयतो भ्रष्ट होकर परलोक की मान्यता से सर्वथा निरपेक्ष हो जाय-पाप का भय न रहे और अकार्य मे सदा प्रवृत्त रह कर अपनी आत्मा को अधःपतन के पथ पर ले जाय ऐसे महान् अनिष्ट का सर्जन न हो इस उद्देश्य से बहुधा अन्य दर्शन की मान्यताओ के खडन मे प्रवृत्त होते थे। जैन दर्शन के विद्वान् भी अन्य दार्शनिको के मन्तव्यो की समीक्षा करने मे प्रवृत्त हुए थे वह इसलिये कि मुमुक्षु मानवगण उसके सहारे तत्त्व का विनिश्चय कर सके और तत्त्व के विनिश्चय का फल द्वेषशान्ति को भी पा सके। जैन शास्त्रो के रहस्य को नही समझने वाले केवल दो-चार ग्रन्थो का अनधिकृत अध्ययन कर लेने पर पाडित्य का अभिमान धारण करने वाले आधुनिक विद्वान जो कि प्राचीन आचार्यो के लिये 'हरिभद्र-हेमचन्द्र' ऐसे नाम मात्र का तुच्छ निर्देश करते हुए अनेक ग्रन्थो की प्रस्तावना मे देखे जाते है और उन तत्त्वदर्शी

मनीषीओ के लिये यद्वा तद्वा लीसर डालते हैं- यह उन आधुनिक विद्वानो की अति शोचनीय दयनीय दशा का द्योतक है । अस्तु ।

शुभ उद्देश से स्वसिद्धान्त का साधकयुक्तियों से समर्थन और अन्यदार्शनिक प्रदर्शित बाधक युक्तियो का निराकरण करने की प्राचीन परम्परा के प्रभाव से जैन जैनेतर दर्शन को अनेक बहुमूल्य ग्रन्थरत्न प्राप्त हुए । 'स्याद्वादरहस्य' भी उनमें एक है ।

एक समय था जब जैनेतर विद्वान् लोग अपनी परम्परा से प्राप्त सिद्धान्तो को ज्यों का त्यों अपना लेते थे । किन्तु जब दार्शनिकसिद्धान्तो का परस्पर संघर्ष बढा तब विक्रमीय १४वीं शताब्दि के न्याय दर्शन के एक प्रखर विद्वान ने परम्परा आगत सिद्धान्तो को थोडा परिष्कृत कर के नये शैली से विद्वानो के सामने उपस्थित करना उचित समझा । वह था 'तत्त्वचिन्तामणि' ग्रन्थ का सर्जक उपाध्याय गङ्गेश । प्राचीन सिद्धान्तो को परिष्कृत करके नवीन शैली से प्रतिपादन करने वाले यह विद्वान नव्यन्याय के आद्य पिता रूप से प्रसिद्ध हुवे । विक्रमीय १७ वी शताब्दि के अन्त से तो पक्षधरमिश्र-रघुनाथ शिरोमणि इत्यादि अनेक विद्वानो के पाण्डित्यपूर्ण विवेचन से वह नव्यन्याय का ग्रन्थ अतिपल्लवित हो गया था । तत्त्वचिन्तामणि के अभ्यास के बिना मानो विद्वता ही उस काल मे अपूर्ण रह जाती थी ।

'तत्त्वचिन्तामणि' की रचना के बाद जैनदर्शन मे भी उसका अभ्यास शुरू हो गया था किन्तु उसकी जटिलता के कारण सब उसका अभ्यास न कर सकते थे तो उसका परीक्षण और आलोचन के कार्य की तो आशा भी कहाँ ?

किन्तु 'जैन जयति शासनम्' इस न्याय से १७ वीं शताब्दी के शृङ्गार श्रीमद् उपाध्याय यशोविजयजी ने अपने गुरुदेवो के पास जैनदर्शन का सूक्ष्म अभ्यास किया और काशी मे जा कर जैनेतर दर्शनों का भी आमूलचूल अध्ययन किया । 'तत्त्वचिन्तामणि' तो उनके लिये मानो बालक्रीडा थी ।

अध्ययन के बाद यशोविजय उपाध्यायजी ने नव्यन्याय की शैली से ही नवीनन्याय के सिद्धान्तो की परीक्षा और समालोचना करना शुरु कर दिया । इतना ही नहीं, जैनदर्शन के प्राचीन सिद्धान्तो मे कुछ भी परिवर्तन न करने पर भी नव्यन्याय की शैली से उनका इस ढग से प्रतिपादन करना शुरु किया जिनको पढ कर आज नव्यन्याय के अनेक विद्वानो का मस्तक झुक जाता है ।

'स्याद्वादरहस्य भी एक ऐसा ग्रन्थ है जिसमे स्थान स्थान पर चिन्तामणिकार और दीधितिटीकाकार के मतो की समीक्षा कर के जैनन्याय के स्याद्वाद सिद्धान्त को नवीनन्याय की शैली से सुप्रतिष्ठित करने का एक अनूठा प्रयास किया गया है । जिज्ञासा होगी कि 'स्याद्वाद किसको कहते है ?'

## ५-स्याद्वाद

जैसे वेदान्तदर्शन का प्रधान अङ्ग अद्वैतवाद है, बौद्धदर्शन का प्रधान अङ्ग क्षणिकवाद है वैसे ही जैनदर्शन का प्रधान अङ्ग है स्याद्वाद ।

जगत् मे एक जटील प्रश्न हर विचारको के सामने उपस्थित होता है कि वस्तु का आखरी स्वरूप क्या है ? जैसे जैसे इस प्रश्न पर विचार किया जाता है वैसे वैसे इस प्रश्न की जटीलता कम होने के स्थान मे बढती ही रहती है । भिन्न भिन्न विचारको की मति भी भिन्न भिन्न होती है और सब अपनी अपनी प्रतीति के अनुसार उस प्रश्न का समाधान देने की कोशिश करते है । इन समाधानो मे से भी फिर अनेक प्रश्नो का जन्म होता है और उनके उत्तर मे प्रवृत्त होने पर विचारमणिओ की सख्या भी बढता ही रहती हे । कोई ऐसा भी विचारक जन्म लेता है जो इन विचारमणिओं मे अपने एक विचार का धागा परोकर विचारमणिमाला के रूप मे उन विचारो का गठन कर लेता है और इस तरह गठित किया गया विचारसंग्रह भी जगत् मे दर्शन के नाम से प्रसिद्ध होता है ।

वस्तु के आखरी स्वरूप पर जैसे भिन्न भिन्न विचारो का आविर्भाव होता है वैसे ही प्राणिगण मे बुद्धि मे सबसे अग्रणी गिने जाने वाले मनुष्य को अपना जीवन किस ध्येय की सिद्धि के लिये किस तरह जीना चाहिये यह भी एक अतिजटिल प्रश्न है और उस पर भी विचार करने वाले भिन्न भिन्न समाधान प्रगट करते है और उन समाधानो को आचारशास्त्र के रूप मे लोग अपना लेते है ।

इस जगत् मे विविध दर्शन आर आचारशास्त्रो का उद्गम होता है तब सूक्ष्म बुद्धि वाले लोगो के हृदय मे यह भी प्रश्न स्थान लेता है कि किस दर्शन को अपनाया जाय और किस आचारशास्त्र के आधार पर जीवन बिताया जाय ? इस प्रश्न का प्राय सभी दार्शनिको की ओर से एकमात्र यह समाधान होना चाहिये कि 'जो सर्ववस्तुओ का ज्ञाता हो और सर्व दोषो से मुक्त हो ऐसे पुरुषविशेष से प्रतिपादित दर्शन और आचारशास्त्र को ही अपनाना चाहिये । भिन्न भिन्न दर्शन के शास्त्रो का अभ्यास किया जाय तो यह भी एक प्रश्न खडा होता है कि 'भिन्न भिन्न दर्शनो के एक दूसरे से प्रतिपादित सिद्धान्तरूप विचारो मे यदि परस्पर

अत्यन्त विरोध देखने मे आ रहे है तव किस दर्शन के प्रणेता को सर्वज्ञ मान कर उसके वचन को प्रामाणिक माना जाय ?' इस प्रश्न के उत्तर मे अभिनिवेशरहित विचारक इतना ही कहगे कि जिस दर्शनशास्त्र मे प्रतिपादित तत्त्व किसी भी प्रमाण से वाधित न होता हो और जिस आचारशास्त्र मे वताये गये सकल प्रवर्त्तक और निवर्त्तक विधान उस प्रमाणाऽवाधित तत्त्व से विरुद्ध न हो और परस्पर भी अविरुद्ध हो उसी दर्शन और आचारशास्त्र को सर्वजीव कल्याणसाधक कहा जा सकता है ।

सक्षेप मे कह सकते है कि "जिस दर्शन मे तर्क-युक्ति और प्रमाण से अवाधित तत्त्वो (वस्तुस्वरूप) का प्रतिपादन किया गया हो और जिस दर्शन पर आधार रखने वाले आचारशास्त्र मे वताये गये विधि निषेध परस्पर अविरुद्ध होने पर सर्वजीवो के कल्याण की साधक युक्तिओ से सिद्ध होता हो वह दर्शन ही कसौटी मे उत्तीर्ण और कल्याणसाधन मे उपयुक्त होता है ।"

इस भूमिका पर यदि सभी दर्शनो का अध्ययन किया जाय तो मालूम होगा कि कोई जगत् के अस्तित्व का अस्वीकार करता है, तो कोई उसके अस्तित्व का समर्थन करता है । अस्तित्व के समर्थन करने वालो मे भी कोई दार्शनिक एक मात्र चेतनातत्त्व की ओर निर्देश करता है और कोइ मात्र जडतत्त्व की ओर निर्देश करता है तो अन्य दार्शनिक जड और चेतन दोनो तत्त्व का स्वीकार करता हे । चेतन तत्त्व के स्वीकार करने वाले भी कोई उसके वहुत्व का निषेध करते हैं तो कोई अनेकता का समर्थन करते है । इन सभी विचारो का गहराई मे उतर कर परीक्षण किया जाय तो यह भी मालूम होगा की भिन्न प्रवक्ता वस्तु के भिन्न भिन्न स्वरूप मे से किसी एक स्वरूप का दर्शन करके उसका प्रतिपादन कर रहा है जब कि सभी दर्शनो के तथ्याशो को मिलाया जाय तो वस्तु का सही स्वरूप समझ मे आ सकता है ।

'कर्मसिद्धान्त इत्यादि सिद्धान्तो का अतिविस्तार से और रहस्यपूर्ण विवेचन केवल जेन दर्शन मे ही उपलब्ध है और युक्ति-तर्क से आज भी अवाधित रहा है' इस सत्य के आधार पर जैनदर्शन के प्रतिपादन करनेवाले श्री तीर्थकरदेवो मे उनके अनुयायियो को यह अतूट श्रद्धा है कि वे अवश्य सर्वज्ञ थे और राग-द्वेष से पर थे । उनसे प्रतिपादित सिद्धान्तो के सग्रह करने वालो आगमशास्त्रो का अवगाहन किया जाय तो इस निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं कि इस दर्शन मे वस्तु के किसी एक मात्र धर्म (स्वरूप) की ओर अगुलीनिर्देश नही किया जाता है किन्तु उसमे सम्भवित सभी धर्मों का स्वीकार किया जाता चाहे उसमे परस्पर विरोध का आभास भी क्यो न हो रहा हो ! जेनदर्शन का यह सनातन प्रघोष रहा हे कि सकल वस्तुसमूह अनन्तधर्मात्मक हे- अनेकान्तात्मक है- उसमे से किसी एक अभिप्रेत धर्म का ही प्रतिपादन करने मे अपूर्णता है । हॉ उस अभिप्रेत धर्म का प्रतिपादन करते समय दूसरे अनन्त धर्मों का अपलाप न किया जाय और उस धर्म के प्रतिपादन करने मे अपना क्या उचित अभिप्राय या अपेक्षा है यह व्यक्त किया जाय तो उस एक धर्म के प्रतिपादन को भी समीचीन कहा जा सकता हे । वास्तव मे वस्तुगत अनन्तधर्मों का प्रतिपादन करने लगे तो समय का शायद अन्त होगा लेकिन उसका अन्त न होगा तथा अनेक पदार्थ भी ऐसे होते है जिसको जानते हुए भी हम उसके स्वरूप को शब्द से नही वता सकते इस लिये सर्वज्ञ-तीर्थकरो ने सकल पदार्थ को जानते हुये भी उन सभी का अभिलाप अशक्य होने के कारण कतिपय भावो का ही स्वरूप वताया किन्तु खास उपदेश यह दिया गया कि जिस पदार्थ मे आज हमे किसी एक अनित्य धर्म का दर्शन हो रहा है वह पदार्थ ही अपने आप मे अनित्य होने पर भी नित्य है, चूँकि उसकी दृश्यमान अवस्था केवल अल्पकालीन है किन्तु उस अवस्था का आधारभूत पदार्थ, जो कि दूसरे क्षण मे अवस्थान्तर की प्राप्त कर लेता है वह तो स्थायी रहने से नित्य माना जा सकता है- जैसे कि १० ग्राम भार वाले सुवर्ण गोलक मे से एक लम्वा तार खीचा जाता है तब वहाँ गोलकावस्था निवृत्त होती है और लम्वायमानावस्था जन्म लेती है किन्तु दोनो मे १० ग्राम सुवर्ण तो वही रहता है । इस तरह सत्त्व-असत्त्व नित्यत्व-अनित्यत्व भेदाभेद आदि अनेक धर्मयुगल ऐसे होते हैं जिसमे आपातत विरोध भास रहा हो फिर भी एक पदार्थ मे उसका अस्तित्व भी देखने मे आ रहा हो ।

वस्तुगत अनन्त धर्मों मे से प्रत्येक का प्रतिपादन अशक्य होने के कारण तथा किसी एक काल मे किसी एक वस्तु मे कोई एक धर्म अथवा धर्मसमूह का ही प्रतिपादन शक्य होने के कारण उस धर्म के प्रतिपादन के समय वक्ता को उस वस्तु मे उस धर्म को सगत करने वाले अपने अभिप्राय या अपेक्षा को स्पष्ट करने की आवश्यकता रहती है ।

इस तरह सम्यक् अपेक्षाओ के स्पष्टीकरण द्वारा वस्तुगत वास्तविक धर्मों के प्रतिपादन का ही दूसरा नाम है स्याद्वाद ।

स्याद्वाद का सरल अर्थ यह है कि सम्यक् अपेक्षा से वस्तु का वोध अथवा प्रतिपादन । जव तर्क, युक्ति और प्रमाणो की सहाय से समुचित अपेक्षा को लक्ष मे रख कर वस्तुतत्त्व का प्रतिपादन किया जाता है तव उनमे किसी भी प्रकार के विरोध को अवकाश नही रहता । क्योकि जिस अपेक्षा से प्रवक्ता किसी धर्म का किसी वस्तु मे निदर्शन कर रहा हो यदि उस अपेक्षा से वस्तु मे उस धर्मकी सत्ता प्रमाणादि से अवाध्य है तो उसको स्वीकारने मे अपेक्षावादीओ को कोई हिचक का अनुभव नही होता ।

सर्वज्ञ-तीर्थकरो के उपदेशो मे से प्रतिफलित होने वाले जैनदर्शन के सिद्धान्तो की यदि परीक्षा की जाय तो सर्वत्र इस स्याद्वाद

का दर्शन होगा। स्पष्ट है कि स्याद्वाद ही जैन दर्शन की महान बुनियाद है। सभी सिद्धान्तो की समीचीनता का ज्ञान कराने वाला स्याद्वाद है जिसमे सकल समीचीन सिद्धान्तो की अपने अपने सुयोग्य स्थान मे प्रतिष्ठा की जाती है।

सक्षेप मे कहे तो प्रमाण से अबाधित सकल सिद्धान्तो का मनोहर सकलन ही स्याद्वाद है। अप्रामाणिक सिद्धान्तो का समन्वय करना स्याद्वाद का कार्य नही है।

इस महान् स्याद्वाद सिद्धान्त का प्रतिपादन जैन आगमों मे मिलता है तथा उसके बाद रचे जाने वाले नियुक्ति ग्रन्थो मे भी उसका प्रतिपादन है। उसके आधार पर दिवाकर सिद्धसेनसूरिजी-हरिभद्रसूरिजी-देवसूरिजी आदि अनेक जैनाचार्यों ने स्याद्वाद के सिद्धान्त को अपने अपने सम्मतितर्क- अनेकान्तजयपताका-स्याद्वादरत्नाकर आदि ग्रन्थो मे पल्लवित किया जिसमे स्याद्वाद सिद्धान्त की यथार्थता की उद्घोषणा की गई और उसमे परवादीओ द्वारा दिये गये दूषणो का परिहार भी किया गया। पुन नव्यन्याय की शैली से स्याद्वादी अभिमत भेदाभेदवाद आदि पर अनेक दूषण लगाये गये जिसका परिहार करके नव्यन्याय की शैली से ही स्याद्वादसिद्धान्त की पुन प्रतिष्ठा करने का महत्त्वपूर्ण कार्य श्री यशोविजय महाराज ने "स्याद्वादरहस्य" आदि ग्रन्थो द्वारा पूर्ण किया।

## ६-'स्याद्वादरहस्य' का वक्तव्य

वीतराग स्तोत्र के अष्टम प्रकाश के आधार पर श्री यशोविजय महाराज ने स्याद्वादरहस्य मे एकान्तवादीओ की मान्यताओ का खण्डन करके भगवान् ने जिस तरह सप्तभङ्गी के द्वारा स्याद्वादसिद्धान्त का उपदेश दिया है उसका सयुक्तिक समर्थन किया है। बौद्धादि दार्शनिक, जो कि प्रकटरूप से स्याद्वाद सिद्धान्त का स्वीकार नही करते है, वे भी अपने सिद्धान्तो की पुष्टि के लिये किस तरह स्याद्वाद का ही गुप्त आश्रय लेते है वह भी दृष्टान्तो के साथ बताया गया है।

इस तरह (१) एकान्तवादी मतो का खण्डन, (२) स्याद्वाद सिद्धान्त के स्वरूप का प्रतिपादन और (३) अन्य दार्शनिको के अभिप्रेत सिद्धान्तो से भी स्याद्वाद का समर्थन-ये तीन कार्य स्याद्वादरहस्य का प्रधान अभिधेय रहा है, जो कि मूल श्लोक मे भी है।

इन मुख्य तीन कार्यो के अतिरिक्त दूसरे अनेक वादो का इस (मध्यमस्याद्वादरहस्य) ग्रन्थ मे सग्रह किया गया है जिसमे सब से प्रथम एकान्तवादी और अनेकान्तवादी के बीच मे विप्रतिपत्ति का आकार कैसा होना चाहिये उसका निरूपण है। विप्रतिपत्ति के आकार का समर्थन करने के बाद प्रथम श्लोक के विवेचन मे (१) नय और प्रमाण के आधार से वस्तु का स्वरूप (२) भेदाभेद पर विवरण (३) समवायनिराकरण (४) चक्षु की अप्राप्यकारिता की सिद्धि (५) पुन भेदाभेदनिरूपण (६) भेद और पृथक्त्व के स्वरूप का विचार (७) साख्याभिमतसत्कार्यवाद का खण्डन (८) जैनमत से सदसत्कार्यवाद की स्थापना (९) क्षणिकवाद का खडन-इन ९ विषयो पर चर्चा की गई है।

द्वितीय श्लोक के अवतरण मे आशका के रूप मे आत्मा की अनित्यता मे बाधको की उपस्थिति कर के ज्ञानादि गुणो से आत्मा के अभेद मे भी बाधको का उपन्यास किया है। फिर उस शका के उत्तर मे द्वितीय श्लोक के विवरण मे (१) भोगपदार्थ विवेचन (२) आत्मा की एकान्त नित्यता का खण्डन और (३) एकान्त अनित्यता के खडन की युक्तियाँ बताई गई है।

तृतीय श्लोक के विवरण मे एकान्तनित्य और एकान्तअनित्यवादी के मत मे पुण्य पाप की असगति बताई गई है। उसमे (१) अदृष्ट की सिद्धि (२) अदृष्ट के पौद्गलिकत्व तथा आत्मपरिणामरूपत्व की सिद्धि (३) अमूर्त्त से मूर्त्त का सम्बन्ध और उसका विभाव परिणाम-आदि पर पर्याप्त विवरण किया गया है।

चतुर्थ श्लोक मे एकान्तनित्यवादी और एकान्तअनित्यवादी के मत मे अर्थक्रियाकारित्व की अनुपपत्ति का निरूपण है जिसमे अर्थक्रिया के स्वरूप का विवेचन तथा स्वभाव पर विवरण किया है।

पचम श्लोक मे वस्तु का नित्यानित्यत्वादिरूप निर्दोषस्वभाव भगवान् ने किस तरह बताया है वह दर्शाने के लिये (१) सप्तभङ्गी का विस्तार से निरूपण (२) सप्तभङ्गी के स्वभावद्वैविध्य का निरूपण (४) 'सकृदुच्चरित'० न्याय के अर्थ का निरूपण किया गया है। प्रसग मे विस्तार से (१) तमोद्रव्यत्ववाद (२) ईश्वरकर्तृत्वखडन और (३) सर्वज्ञसिद्धि का प्रतिपादन किया है।

षष्ठ श्लोक सरल होने से उसके पर कुछ भी विवेचन किया नही है- इस श्लोक मे गुड और सूण्ठ के सयोजन के दृष्टान्त से स्याद्वाद की निर्दोषता बताई गई है।

सप्तमश्लोक का विवेचन महत्त्वपूर्ण है। प्रथम इस श्लोक का अन्वय किस तरह लगाना उसके पर विवेचन दिया है। तदनन्तर सत्त्वाऽसत्त्व, नित्याऽनित्यत्व, भेदाऽभेद, सामान्य-विशेष अभिलाप्याऽनभिलाप्यादि परस्पर विरुद्ध प्रतीयमान धर्मों का सामानाधिकरण्य जिन युक्तियो से सिद्ध होता है उनका प्रतिपादन किया है।

८ वे श्लोक मे बौद्धमत से अनेकान्तवाद का समर्थन बताया है ।

९ वे श्लोक मे विस्तार से चित्ररूप पर विवेचन किया गया । चित्ररूप को एकानेक मानने वाले दार्शनिको के मत से स्याद्वाद का समर्थन किया है । अभिन्न पदार्थो मे भी धर्मधर्मिभाव का समर्थन किया है । शास्त्रप्रसिद्ध उपसर्जनत्व पदार्थ का स्पष्टीकरण किया है । शब्द और अर्थ के सम्बन्ध को न मानने वाले बौद्ध पक्ष का भी खडन किया गया है ।

१० वे श्लोक मे साख्यमत से अनेकान्तवाद का समर्थन किया गया है

११ वे श्लोक मे अनेकान्तवाद मे चार्वाक की सम्मति की अनावश्यकता का प्रतिपादन किया गया हे । बाद मे चार्वाकमत का पूर्वपक्ष और विस्तार से उसका खडन भी किया गया हे, शब्द की पौद्गलिकता का विस्तार से समर्थन किया गया है, शब्द नित्यानित्यत्व का विस्तार से विचार किया गया हे, आत्मा की सिद्धि करके उसके विशेषस्वरूप का प्रतिपादन प्रमाणनयतत्त्वालोक के 'चेतन्यस्वरूप [७-५६]' इस सूत्र के आधार पर किया गया है जिसमे ज्ञानाज्ञानात्मकस्वभाववादी भट्टमत का निराकरण किया है, आत्मा के देह परिमाणवत्ता की सिद्धि ८१ श्लोको मे की है । एकात्मवाद का खडन किया गया है । प्रसग से कारणता के निरूपण मे पाच अन्यथा सिद्धिओ का निरूपण किया गया है, जिसमे चतुर्थ अन्यथासिद्धि के निरूपण मे ही मध्यम स्याद्वादरहस्य अपूर्ण रह गया हे ।

लघु स्याद्वाद०मे १२ वे श्लोक पर भी विवेचन किया है जिसमे बुद्धिमान पुरुषो के लिये वीतराग सर्वज्ञ भगवन्त प्रतिपादित दुग्ध, दही ओर धृत-तीनो मे अनुगत गोरस के समान उत्पाद-व्यय-स्थैर्य से मिश्रित ही वस्तु स्वीकारने योग्य बताई गई है ।

बृहत्स्याद्वाद० मे केवल तीन श्लोक का ही सम्पूर्ण विवेचन पाया जाता है, चतुर्थ श्लोक का विवरण अपूर्ण ही उपलब्ध हो रहा है फिर भी प्रथम तीन श्लोको का जितना विवरण मध्यमस्याद्वाद० मे मिलता है उससे भी विशद विवरण उन विषयो का इस बृहत्स्याद्वाद० मे पाया जाता है । इसमे मध्यम की अपेक्षा (१) प्रतियोगिता (२) न्यायमत से अन्योन्याभाव की अव्याप्यवृत्तिता का विचार तथा (३) जैनमत से अन्योन्याभाव की अव्याप्यवृत्तिता का विचार (४) वैशिष्ट्यवाद (५) प्रागभाव पर विमर्श इत्यादि अधिक विवेचन भी पाया जाता है ।

सभी विषयो के जिज्ञासु अनुक्रमणिका से अधिक परिचय प्राप्त कर सकेगे और नवीन न्याय की शैली से इन सभी विषयो का प्रतिपादन पूज्य श्रीमान् उपाध्यायजी ने किस तरह किया हे इस जिज्ञासा को तृप्त करने के लिये तो पाठको की इस ग्रन्थ का ही अभ्यास करना आवश्यक रहेगा ।

बृहत्स्याद्वादरहस्य यदि सम्पूर्ण उपलब्ध होता तो जैनन्याय की शोभा अत्यन्त बढ जाती किन्तु दुर्भाग्य से जिस तरह उपाध्यायजी के अन्य ग्रन्थ अनुपलब्ध-अपूर्णोपलब्ध हो रहे हे उस तरह यह ग्रन्थ भी सम्पूर्ण उपलब्ध न हुआ किन्तु मध्यमस्याद्वादरहस्य बहुधा पूर्ण मिला है- यह भी कम आनन्द की बात नही है ।

जैसे जैसे इस ग्रन्थ का अभ्यास विद्वद्वर्ग मे होता जायगा- हमारी यह श्रद्धा है कि जैनदर्शन के प्रति पाठक की श्रद्धा मे ज्वार (भरती) आती ही रहेगी । विद्वान् जैन मुनिवर्ग के लिये स्वाध्याय का एक उत्तमआलम्बन सदा के लिये बना रहेगा यद्यपि इस ग्रन्थ के अभ्यास के लिये विवेचन की आवश्यकता जरूर अभ्यासिओ को महसूस होगी किन्तु आशा है कि एक बार उसके मूलरूप मे प्रकाशन हो रहा है तो उससे प्रेरणा पाकर कोई विद्वान् मुनिरत्न सविवेचन प्रकाशन के लिये भी उद्यत होगे।

**उपकारस्मरण :-**

इस ग्रन्थ के सम्पादन मे इन महापुरुषो का अचिन्त्य उपकार अवश्य स्मरणीय है-

(१)-सिद्धान्तमहोदधि- कर्मसाहित्यनिपुणमति-वात्सल्यक्षीरोदधि-परमपूज्य-आचार्य देवेश श्रीमद् विजय **प्रेमसूरीश्वरजी** महाराजा, जिनकी अनहदकृपा हमे सयम और सम्यग्ज्ञान आदि सद्योगो की उपासना-आराधना मे सतत उत्साहित कर रही हे ।

(२)-न्यायविशारद वर्धमानतपोनिधि उग्रविहारी परमगुरु आचार्यदेवश्रीविजय **भुवनभानुसूरीश्वरजी** महाराज, जिन्होंने अज्ञान अटवी मे गुमराह हमारी आत्मा के ज्ञान नेत्र को विमलाञ्जन लगाकर सन्मार्गदर्शन कराया तथा अमूल्य सयमरत्न का दान दिया ।

(३)-प पू शान्मूर्त्ति मुनिभगवन्त प्रगुरुदेव श्री **धर्मघोषविजय** महाराज ओर सद्गुरुदेव प्रशान्तमुद्र गीतार्थ मुनिभगवन्त श्री **जयघोषविजय** महाराज, जिनकी पुनित निश्रा मे हमारे सयमदेह की पुष्टि और जिनके अविरत सान्निध्य मे इस ग्रन्थ का सम्पादन हुआ ।

इन सद्गुरुओ की महती कृपा से इस ग्रन्थ के सम्पादन के द्वारा जिस पुण्य का अर्जन हुआ उससे विश्व के सकल जीव स्याद्वादरुचि तथा कदाग्रहविषमुक्त बने-यह एक शुभेच्छा ।

**—जयसुन्दरविजय**
अहमदावाद

# विषयमार्गदर्शिका



१ Bold type में जयलता टीका के विशेष विषयों का उल्लेख है। २ Normal type में मूलप्रकरण एवं जयलता- हिन्दी टीका के विषयों का निर्देश है।

श्रीशङ्खेश्वरपार्श्वनाथाय नम ॥

**श्रीमद्विजय-प्रेम-भुवनभानु-जयघोषसूरीश्वरेभ्यो नमः ।**

ऐं नम ।

**महामहोपाध्याय-न्यायविशारद-न्यायाचार्य-श्रीमद्विजययशोविजयगणिवरविरचितम्**

**मुनियशोविजयकृतजयलता-रमणीयाभिधानव्याख्याभ्या भूषितम्**




**(मध्यम)**

सकलवाचककुलालकारहारमहोपाध्यायश्रीकल्याणविजयगणिशिष्यमुख्यपडितश्रीलाभविजयगणिशिष्यमुख्यपडित-श्रीजितविजयगणिपडितश्रीनयविजयगणिगुरुभ्यो नम ।

**(प्रथम·खण्ड )**

## ★☆ स्याद्वादरहस्यकारीयमङ्गलम् ☆★

ऐकारस्फारमन्त्रस्मरणकरणतो या स्फुरन्ति स्ववाच ।
स्वच्छा एताश्चिकीर्षु सकलसुखकर पार्श्वदेव प्रणम्य ।
वाचाटाना परेषा प्रलपितरचनोन्मूलने वद्धकक्षो
वाचा श्रीहेमसूरेर्विवृतिमतिरसोल्लासभाजा तनोमि ॥१॥

## ★☆ जयलताव्याख्याकृन्मङ्गलम् ☆★

अनारब्धेऽष्टमे वर्षे नत्वा शङ्खेश्वराधिपम्। श्रीयशोविजयेनेय जयलता प्रतन्यते ॥१॥
त नौमि हेमसूरिं यत्कृपया दिव्यया खलु । सद्य सपद्यते गद्य-पद्यरचनदक्षता ॥२॥
न्यायविशारद नौमि यदीयस्मरणात्खलु । जटिलन्यायवाचा हि रहस्य बुध्यते क्षणात् ॥३॥
पठन्ति वहवो न्याय सुचिर रटयन्त्यपि । पाठयन्त्यपि केचिद्रहस्य तु वेत्ति कश्चन ॥४॥
सर्वज्ञोदितहेतुयुक्तिनिकरै स्याद्वादमुद्राङ्कितै जाग्रन्मोहमहाभरैकविलसन्मिथ्यादृशा यन्मतम् ।
नानाचित्रमहत्कदाग्रहजुषामेकान्तवादात्मक जीर्णशीर्णपटीतटीव शतधा सभिद्यते तत्क्षणात् ॥५॥
अनेकान्तात्मक वस्तु प्रतीयते प्रमाणत । तत्राऽऽक्षेपा परेषा हि महामोहविजृम्भितम् ॥६॥

## ● रमणीया (हिन्दीव्याख्या) ●

कलिकालसर्वज्ञ रूप से जिन्हे सब लोग अच्छी तरह पहचानते हैं ऐसे श्रीहेमचद्रसूरीश्वरजी महाराजा ने, जो १८ देश के मालिक परमार्हत कुमारपाल के परम श्रद्धेय गुरुवर थे और श्रीसिद्धराज सोलकी राजा के दरवार के श्रेष्ठ रत्न कहे जाते थे, श्रीसिद्धहेमशब्दानुशासन, त्रिषष्टीशलाकापुरुषचरित्र, छन्दोनुशासन आदि अनेक रचनाऐ की थीं। इन रचनाओ मे से वीतरागस्तोत्र एक अनुपम रचना है, जिसमे अरिहत भगवतो की स्तुति की गई है। सुना जाता है कि कुमारपाल महाराज इस स्तोत्र का पाठ किये विना मुँह मे पानी भी डालते नही थे। इस स्तोत्र के, जिसमे २० प्रकाश है, अष्टम प्रकाश मे स्याद्वादप्रकाशकरूप से भगवत की स्तवना की गई है। स्याद्वाद का निगूढार्थ इस प्रकाश मे अन्तर्निहित है, जिसे प्रकाशित करने के लिए महामहिम

